"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 42 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 20 अक्टूबर 2017—आश्विन 28, शक 1939

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 19 सितम्बर 2017

क्रमांक ई 1-01/2017/1-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा कु. जिनेविवा किंडो, भा.प्र.से. (2004), सदस्य सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य खाद्य आयोग को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग के पद पर पदस्थ करता है.

कु. जिनेविवा किंडो, भा.प्र.से. द्वारा सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से श्री ओंकर सिंह, रा.प्र.से. सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त होंगे.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2017.

कु. जिनेविवा किंडो, भा.प्र.से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2016 के नियम-12 के तहत् सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

2. श्री सुधाकर खलखो, रा.प्र.से. (1989) प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ माटीकला बोर्ड को अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त सदस्य सचिव, छत्तीसगढ़ राज्य खाद्य आयोग, रायपुर के पद पर पदस्थ करते हुए प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ माटीकला बोर्ड का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

नया रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर 2017

क्रमांक ई 1-1/2017/1-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री भूरे सर्वेश्वर नरेन्द्र, भा.प्र.से. (2011), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, कबीरधाम एवं प्रबंध संचालक, लौह पुरुष सरदार वल्लभ भाई पटेल, सहकारी शक्कर कारखाना, पंडरिया, जिला कबीरधाम को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् उप सचिव, सहकारिता विभाग, मंत्रालय के पद पर पदस्थ करता है.

2. श्री रणबीर शर्मा, भा.प्र.से. (2012), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत बलरामपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् आयुक्त, नगर पालिक निगम, कोरबा के पद पर पदस्थ करता है.

3. श्री पुष्पेन्द्र कुमार मीणा, भा.प्र.से. (2012), मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत महासमुन्द एवं मुख्य कार्यपालन अधिकारी, सिरपुर विशेष क्षेत्र विकास प्राधिकरण, सिरपुर जिला महासमुन्द को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् अतिरिक्त मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छत्तीसगढ़ इंफोटेक प्रमोशन सोसायटी (चिप्स), रायपुर के पद पर पदस्थ करता है.

4. श्री ऋतुराज रघुवंशी, भा.प्र.से. (2014), अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), मानपुर-मोहला, जिला-राजनांदगांव को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, महासमुन्द के पद पर पदस्थ करता है.

5. श्री कुंदन कुमार, भा.प्र.से. (2014), अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), भानुप्रतापपुर, जिला उत्तर बस्तर कांकेर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, कबीरधाम के पद पर पदस्थ करते हुए प्रबंध संचालक, लौह पुरूष सरदार वल्लभ भाई पटेल, सहकारी शक्कर कारखाना, पंडरिया, जिला कबीरधाम का अतिरिक्त कार्यभार सौंपता है.

6. श्री अमृत विकास तोपनो, भा.प्र.से. (2014), अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), रामानुजगंज, जिला-बलरामपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, बलरामपुर के पद पर पदस्थ करता है.

7. श्री डी. राहुल वेंकट, भा.प्र.से. (2015), सहायक कलेक्टर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), भानुप्रतापपुर, जिला उत्तर बस्तर कांकेर के पद पर पदस्थ करता है.

8. श्री हरीष एस., भा.प्र.से. (2015), सहायक कलेक्टर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), खरसिया, जिला रायगढ़ के पद पर पदस्थ करता है.

9. श्री प्रभात मलिक, भा.प्र.से. (2015), सहायक कलेक्टर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), मानपुर-मोहला, जिला-राजनांदगांव के पद पर पदस्थ करता है.

10. श्री विजय दयाराम के., भा.प्र.से. (2015), सहायक कलेक्टर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), रामानुजगंज, जिला-बलरामपुर के पद पर पदस्थ करता है.

11. सुश्री नुपूर राशि पन्ना, भा.प्र.से. (2015), सहायक कलेक्टर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त् अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), सरायपाली, जिला-महासमुन्द के पद पर पदस्थ करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढाँड,** मुख्य सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर 2017

क्रमांक ई 7-16/2017/एक-2.—श्रीमती दिव्या उमेश मिश्रा, भा.प्र.से., अपर कलेक्टर, दुर्ग को दिनांक 06-09-2017 से दिनांक 29-09-2017 तक (कुल 24 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 30 सितम्बर तथा 01 एवं 02 अक्टूबर, 2017 के राजपत्रित अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती मिश्रा आगामी आदेश तक अपर कलेक्टर, दुर्ग के पद पर पुनः पदस्थ होंगी.

3. अवकाश काल में श्रीमती मिश्रा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती मिश्रा अवकश पर नहीं जातीं तो अपने पद पर कार्य करती रहतीं.

नया रायपुर, दिनांक 27 सितम्बर 2017

क्रमांक ई 7-46/20047/एक-2.—श्री गणेश शंकर मिश्रा, भा.प्र.से., सचिव, जल संसाधन विभाग को दिनांक 22-12-2015 से दिनांक 02-01-2016 तक (कुल-12 दिवस) का अर्जित अवकाश की कार्योत्तर स्वीकृति प्रदान की जाती है. साथ ही दिनांक 03 जनवरी, 2016 के राजपत्रित अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश काल में श्री मिश्रा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री मिश्रा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

## कृषि एवं जैव प्रौद्योगिकी विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 11 अगस्त 2017

क्रमांक 6397/बी-4/21/2001/14-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा इंदिरा गांधी कृषि विश्वविद्यालय अधिनियम, 1987 की धारा-26 (2) के खण्ड (3) के उप खण्ड (चार एवं छः) में प्रदत्त अधिकार का उपयोग करते हुए इंदिरा गांधी कृषि विश्वविद्यालय के प्रबंध मण्डल में निम्नलिखित सदस्यों का नाम निर्दिष्ट करती है.

1. श्री सुरेश चंद्रवंशी, ग्राम-दौजरी, पोस्ट-राम्हेपुर, जिला-कवर्धा
(चार) कृषि विकास के बारे में विशेष ज्ञान रखने वाला एक प्रख्यात उद्योगपति या विनिमार्ता हेतु.

2. सुश्री श्याम कंवर, राजेन्द्र प्रसाद नगर, फेस-2, दुर्गा पंडाल के पास, कोरबा
(पांच) ग्रामीण उन्नति का पूर्वानुभव रखने वाली एक विख्यात सामाजिक कार्यकर्ता.

3. श्री गुहाराम अजगले, पूर्व सांसद, सारंगढ़, जिला-रायगढ़
(छह) एक प्रगतिशील कृषक, अधिमान्यतः जो अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति का हो

उपरोक्त सदस्यों का कार्यकाल 3 वर्ष से अनधिक होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. सी. पैकरा,** संयुक्त सचिव.

# वन विभाग

## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 14 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ 1-05/2016/10-भा.व.से..—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री व्ही.एस. लकड़ा, भा.व.से. (1996) वन संरक्षक को दिनांक 09-07-2015 से मुख्य संरक्षक के पद (वेतन बैण्ड पी.बी.-4 : 37400-67000, ग्रेड वेतन रु. 10,000) पर पदोन्नति प्रदान करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. टोप्पो,** विशेष सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 15 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ 1-10/2017/10-भा.व.से..—राज्य शासन एतद्द्वारा भारतीय वन सेवा (भर्ती) नियम-1966 के नियम- 6(ए) के अंतर्गत निम्नलिखित भारतीय वन सेवा के अधिकारियों को उनके नाम के सम्मुख स्तंभ-3 में दर्शाई गई तिथि से वरिष्ठ वेतनमान भारतीय वन सेवा (वेतन) नियम, 2016 के अनुसूची-III के वेतन मेट्रिक्स के लेबल 11 (रु. 67,700 - रु. 2,08,700) में नियुक्त करता है :—

| क्र. | अधिकारी का नाम | वरिष्ठ वेतनमान में नियुक्ति की तिथि |
|---|---|---|
| 1. | श्री प्रणय मिश्रा, भा.व.से. (2013) | 07-07-2017 |
| 2. | श्री गनवीर धम्मशील, भा.व.से. (2013) | 01-01-2017 |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एल. आदिले,** उप-सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 22 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ 6-1/2007/10-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ काष्ठ, चिरान (विनियमन) अधिसूचना 1984 की धारा 5 (1) में प्रतिष्ठित क्षेत्र के निर्धारण, वनों के संरक्षण एवं काष्ठ उद्योगों पर स्थानीय समुदायों की निर्भरता को दृष्टिगत रखते हुए, वर्तमान परिप्रेक्ष्य में पुनरीक्षण हेतु निम्नानुसार समिति का गठन किया जाता है :—

| | | |
|---|---|---|
| 1. | प्रधान मुख्य वन संरक्षक, छत्तीसगढ़ रायपुर | अध्यक्ष |
| 2. | पर्यावरण, वन एवं जलवायु परिवर्तन मंत्रालय के क्षेत्रीय कार्यालय, का एक प्रतिनिधि | सदस्य |
| 3. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक (कार्यआयोजना) छ.ग. रायपुर. | सदस्य |
| 4. | उद्योग विभाग के संचालक/अपर संचालक | सदस्य |
| 5. | छ.ग. राज्य वन विकास निगम के अपर प्रबंध संचालक | सदस्य |
| 6. | मुख्य वन संरक्षक क्षेत्रीय रायपुर | सदस्य |
| 7. | अपर प्रधान मुख्य वन संरक्षक, (संरक्षण) छ.ग. रायपुर | सदस्य सचिव. |

2. राज्य स्तरीय समिति द्वारा छत्तीसगढ़ टिम्बर व्यापारी संघ द्वारा नामित एक प्रतिनिधी को विशेष आमंत्रित व्यक्ति के रूप में आमंत्रित किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. एन. राजूरकर,** अवर सचिव.

## ऊर्जा विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 6 सितम्बर 2017

क्रमांक आर–66/2016/13/2.—विभागीय आदेश क्रमांक एफ 1–10/2014/13/1 दिनांक 08 सितम्बर, 2014 द्वारा श्री एस.बी. अग्रवाल को प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर जनरेशन कंपनी के पद पर कार्यभार ग्रहण की तारीख से 03 वर्ष के लिए नियुक्त किया गया था, तदनुसार उनका कार्यकाल दिनांक 07 सितम्बर, 2017 को समाप्त हो रहा है.

2. अतः राज्य शासन एतद्द्वारा, श्री ओ. सी. कपिला, डायरेक्टर, छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर जनरेशन कंपनी को उनके वर्तमान दायित्वों के साथ–साथ, प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ स्टेट पॉवर जनरेशन कंपनी का अतिरिक्त प्रभार नियमित प्रबंध संचालक की नियुक्ति होने तक अथवा अस्थाई तौर पर आगामी आदेश पर्यन्त सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. एस. रत्नम,** विशेष सचिव.

---

## स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 22 सितम्बर 2017

क्रमांक एफ 2–18/नौ/55–तीन.—राज्य शासन एतद्द्वारा "छत्तीसगढ़ आयुष स्नातक पाठ्यक्रम प्रवेश परीक्षा नियम, 2014" में निम्नलिखित संशोधन करता है अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में,—

कंडिका–4 में अनारक्षित श्रेणी के न्यूनतम 50 प्रतिशत अंक के स्थान पर 40 प्रतिशत अंक तथा आरक्षित श्रेणियों के न्यूनतम 40 प्रतिशत अंक के स्थान पर 30 प्रतिशत अंक प्रतिस्थापित किया जाए. यह संशोधन शैक्षणिक सत्र 2017–18 हेतु लागू होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल कुमार साहू,** सचिव.

---

## इलेक्ट्रॉनिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 31 अगस्त 2017

क्रमांक–एफ 4–12/2014/56/इ.सू.प्रौ.—यतः छत्तीसगढ़ राज्य की इलेक्ट्रॉनिक्स, सूचना प्रौद्योगिकी एवं सूचना प्रौद्योगिकी समर्थित सेवाओं में निवेश की नीति, 2014–19 का प्रकाशन छत्तीसगढ़ के राजपत्र (असाधारण) में क्रमशः क्रमांक 157 दिनांक 2 मार्च 2015 एवं क्रमांक 44

दिनांक 5 फरवरी 2016 में किया गया है. इस नीति में मध्यावधि समीक्षा के उपरान्त निम्नानुसार संशोधन किया जाता है :—

1. उपरोक्त नीति में नीचे दर्शाई कंडिकाओं में कॉलम क्रमांक 3 के स्थान पर कॉलम क्रमांक 4 के प्रावधान लागू किये जाते है :—

| कंडिका क्रमांक | प्रोत्साहन | वर्तमान प्रावधान | संशोधन/संवर्धित प्रावधान |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 6.1 | स्थायी पूंजी निवेश अनुदान | राज्य में इकाई की स्थापना पर भूमि की लागत को छोड़कर किये गये स्थायी पूंजी निवेश का 50 प्रतिशत समतुल्य राशि, अधिकतम रुपये 150 लाख प्रति इकाई होगी. | राज्य में इकाई की स्थापना पर भूमि की लागत को छोड़कर किये गये स्थायी पूंजी निवेश पर निम्नानुसार अनुदान देय होगा—<br>(1) प्रथम रु. 10 करोड़ के निवेश पर 50 प्रतिशत के समतुल्य राशि, अधिकतम रुपये 1.5 करोड़ प्रति इकाई देय होगी.<br>(2) रु. 10 करोड़ से रु. 100 करोड़ तक के निवेश पर, प्रत्येक रु. 10 करोड़ पर 15 प्रतिशत के समतुल्य राशि, अधिकतम रुपये 15 करोड़ प्रति इकाई देय होगी.<br>(3) रु. 100 करोड़ से अधिक के निवेश पर अधिकतम 15 करोड़ प्रति इकाई देय होगी, इससे अधिक के निवेश पर कंडिका 7.4 अनुसार प्रोत्साहन प्रदान करने पर विचार किया जाएगा. |
| 6.4 | लीज/किराये पर छूट | राज्य में स्थापित ऐसी इकाई, जिसका संचालन लीज/किराये के स्थान में हो रहा है, उन्हें लीज/किराये की दर में 50 प्रतिशत जिसकी राशि, अधिकमत सीमा रु. 10 लाख प्रति वर्ष होगी, की प्रतिपूर्ति वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने के दिनांक से अधिकतम 3 वर्ष तक की जावेगी. | (अ) राज्य में स्थापित ऐसी इकाई, जिसका संचालन किराये के स्थान में हो रहा है, उन्हें वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने के दिनांक से अधिकतम पांच वर्ष तक किराये की प्रतिपूर्ति निम्नानुसार की जाएगी—<br>(1) 10,000 वर्गफीट से कम वाले किराये के स्थान पर किराये की 50 प्रतिशत राशि, अधिकतम रुपये 10 लाख प्रति इकाई/प्रति वर्ष.<br>(2) 10,000 से 30,000 वर्गफीट तक के किराये वाले स्थान पर किराये की 50 प्रतिशत राशि, अधिकतम रुपये 20 लाख प्रति इकाई/प्रति वर्ष.<br>(3) 30,000 वर्गफीट से अधिक किराये वाले स्थान पर किराये की 50 प्रतिशत राशि, अधिकतम रुपये 30 लाख प्रति इकाई/प्रति वर्ष. |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| | | | (ब) राज्य के सूचना प्रौद्योगिकी अधिसूचित क्षेत्र में स्थापित ऐसी इकाई, जिसका संचालन लीज पर क्रय किये गये स्थान में हो रहा है, उन्हें वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने के दिनांक से लीज की 25 प्रतिशत राशि अधिकतम रु. 800 प्रति वर्गफीट की सीमा तक प्रतिपूर्ति की जाएगी. |
| 6.10 | रोजगार सृजन हेतु ईपीएफ अनुदान. | राज्य में स्थापित इकाई को वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के बाद प्रारंभिक 7 वर्ष में संस्था द्वारा आई.टी. प्रोफेशनल की नियुक्ति उपरान्त जमा की गई ईपीएफ की राशि पर निम्न तालिका अनुसार प्रतिपूर्ति की जायेगी :— <br>कर्मचारी / ईपीएफ अनुदान (प्रतिशत में) / प्रोत्साहन की अधिकतम सीमा तथा अवधि <br>पुरुष / जमा की गई ईपीएफ की राशि का 75 प्रतिशत / ईपीएफ की भुगतान की गई राशि का अधिकतम रु. 10 लाख प्रतिवर्ष वाणिज्यिक उत्पादन दिनांक से से 7 वर्षों तक <br>महिला / जमा की गई ईपीएफ की राशि का 100 प्रतिशत | राज्य में स्थापित इकाई को वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के बाद प्रारंभिक 7 वर्ष में संस्था द्वारा आई.टी. प्रोफेशनल की नियुक्ति उपरांत जमा की गई ईपीएफ की राशि पर निम्न तालिका अनुसार प्रतिपूर्ति की जायेगी :— <br>कर्मचारी / ईपीएफ अनुदान (प्रतिशत में) / प्रोत्साहन की अवधि एवं अधिकतम सीमा <br>पुरुष / जमा की गई ईपीएफ की राशि का 75 प्रतिशत / वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के दिनांक से 7 वर्षों तक अधिकतम सीमा रु. एक करोड़ तक. <br>महिला / जमा की गई ईपीएफ की राशि का 100 प्रतिशत |
| 7.4 | सशर्त (Bespoke) प्रोत्साहन हेतु. | 7.4.1 नीति की अवधि में रुपये 100 करोड़ से अधिक निवेश करने वाले उद्यमियों को इस नीति में उल्लेखित प्रोत्साहनों के अतिरिक्त प्रोत्साहन स्वीकृत करने पर प्रकरणवार विचार किया जायेगा. <br><br>7.4.2 ऐसे सूचना प्रौद्योगिकी अधोसंरचना विकासकर्त्ता, जिनको विगत 5 वर्षों में 3 लाख वर्गफुट से अधिक क्षेत्र-फल में 100 करोड़ के निवेश से सूचना प्रौद्योगिकी अधोसंरचना विकसित करने का अनुभव हो, इस नीति में उल्लेखित प्रोत्साहनों के अतिरिक्त प्रोत्साहन स्वीकृत करने पर प्रकरणवार विचार किया जायेगा. | 7.4.1 नीति की अवधि में रुपये 100 करोड़ से अधिक निवेश करने वाले उद्यमियों को इस नीति में उल्लेखित प्रोत्साहनों के अतिरिक्त प्रोत्साहन स्वीकृत करने पर प्रकरणवार विचार किया जायेगा. <br><br>7.4.2 सूचना प्रौद्योगिकी/सूचना प्रौद्योगिकी समर्थित सेवाओं की इकाईयों द्वारा वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने के पूर्व रु. 5 करोड़ से अधिक निवेश करने पर इस नीति में उल्लेखित प्रोत्साहनों के अतिरिक्त प्रोत्साहन स्वीकृत करने पर सशक्त समिति की अनुशंसा उपरांत प्रकरणवार विचार किया जायेगा. |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| | | | 7.4.3 ऐसे सूचना प्रौद्योगिकी अधोसंरचना विकासकर्त्ता, जो रु. 100 करोड़ लागत की सूचना प्रौद्योगिकी अधोसंरचना विकसित करेंगे, इस नीति में उल्लेखित प्रोत्साहनों के अतिरिक्त प्रोत्साहन स्वीकृत करने पर प्रकरणवार विचार किया जायेगा. |

2. उपरोक्त नीति में उल्लिखित कंडिका क्रमांक 6.10 की निरन्तरता में नीचे दर्शाई कंडिकाओं में उल्लिखित प्रावधान लागू किये जाते है :—

| नवीन कंडिका क्रमांक (1) | प्रोत्साहन का विषय (2) | प्रदत्त प्रोत्साहन (3) |
|---|---|---|
| 6.11 | विद्युत बिलों के भुगतान पर अनुदान | राज्य में स्थापित डेटा सेंटरों, ई.एस.डी.एम. कंपनियों एवं क्लाऊड सेवा प्रदाता इकाईयों को वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ होने के दिनांक से 5 वर्ष तक स्वयं हेतु उपभुक्त विद्युत यूनिटों पर प्रति वर्ष 10 प्रतिशत अनुदान की प्रतिपूर्ति, 5 वर्ष में अधिकतम रु. 1.50 करोड़ की सीमा तक. |
| 6.12 | बाजार विकास हेतु सहयोग | (अ) राज्य में स्थापित सुक्ष्म, लघु एवं मध्यम श्रेणी इकाई द्वारा भारत से बाहर आयोजित अंतर्राष्ट्रीय व्यापार मेला में भाग लेने पर निम्नांकित सहायता दी जाएगी—<br>(1) इकाई द्वारा मेले में भाग लेने पर हुए व्यय का 50 प्रतिशत, अधिकतम रु. 5 लाख की प्रतिपूर्ति.<br>(2) किसी भी इकाई को यह सहयोग एक बार ही दिया जाएगा.<br>(ब) भारत से बाहर आयोजित अंतर्राष्ट्रीय व्यापार मेला के छत्तीसगढ़ मंडप में भागीदारी हेतु उद्योग संघों/समूहों को निम्नांकित सहायता दी जाएगी—<br>(1) भागीदारी पर व्यय का 50 प्रतिशत, अधिकतम रु. 10 लाख की प्रतिपूर्ति.<br>(2) न्यूनतम 5 इकाईयों को समूह का हिस्सा होना चाहिए. |
| 6.13 | अनुसंधान एवं विकास के लिये औद्योगिक इकाई एवं अकादमिक संस्थान की सहभागिता पर अनुदान | (1) स्टार्ट अप एवं सुक्ष्म, लघु एवं मध्यम श्रेणी इकाई हेतु-प्रथम दो वर्षों में अनुसंधान एवं विकास पर इकाई द्वारा व्यय की गई राशि की दो-तिहाई राशि, अधिकतम रु. 1 करोड़ तक, की प्रतिपूर्ति की जाएगी.<br>(2) बड़े उद्यमियों हेतु—प्रथम दो वर्षों में अनुसंधान एवं विकास पर इकाई द्वारा व्यय की गई राशि की आधी राशि, अधिकतम रु. 1 करोड़ तक, की प्रतिपूर्ति की जाएगी.<br>**अनुसंधान एवं विकास अनुदान परियोजनाओं की आवश्यक शर्तें—**<br>(अ) परियोजना अन्वेषक (प्रोजेक्ट इन्वेस्टिगेटर) के रूप में चयनित शैक्षणिक संस्थान को कम से कम दो वर्ष के लिए नवीन विषयों पर बैचलर कार्यक्रम संचालित करने का अनुभव होना चाहिए.<br>(ब) इकाई के अनुसंधान एवं विकास कार्य में राज्य के लिये मूल्य संवर्द्धन आऊटपुट होना चाहिए. |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 6.14 | डेटा सेंटर क्षेत्र के निर्माण हेतु आधारभूत संरचना का विकास करना. | नया रायपुर विकास प्राधिकरण (एनआरडीए) द्वारा नया रायपुर के 50 एकड़ क्षेत्र का सीमांकन डेटा सेंटर, क्लाउड सर्विस प्रदाता के अनुरूप निम्नलिखित प्रावधानों के साथ किया जाना प्रस्तावित है—<br>1. डाटा सेंटर क्षेत्र के लिए चिप्स नोडल एजेंसी होगी तथा एनआरडीए भूमि विकास/आवंटनकर्त्ता एजेंसी होगी.<br>2. नया रायपुर में अबाधित 365 दिन x 24 घंटे बिजली आपूर्ति सुनिश्चित करना.<br>3. राज्य में इंटरनेट सेवा प्रदाताओं से अनिवार्य ओएफसी कनेक्टिवीटी प्रदान की जाना. |
| 6.15 | आईटी और आईटीईएस उद्योग के लिए भिलाई और रायुपर में प्रशिक्षण सुविधाओं का विकास. | 1. राज्य शासन के अनुदान से चिप्स द्वारा स्थापित परिसर में पे एंड यूज (Pay and use) की सुविधा उपलब्ध कराई जाएगी. इसमें एकत्रित उपयोगकर्त्ता शुल्क परिसर के संचालन और रखरखाव में उपयोग किया जाएगा.<br>2. भिलाई और रायपुर में स्थान की उपलब्धता के आधार पर 100 सीटों के प्रशिक्षण केन्द्र बनाये जाएगें. |

3. उपरोक्त कंडिकाओं के अतिरिक्त छत्तीसगढ़ के राजपत्र (असाधारण) क्रमांक 157 दिनांक 2 मार्च 2015 एवं क्रमांक 44 दिनांक 5 फरवरी 2016 में प्रकाशित छत्तीसगढ़ राज्य की इलेक्ट्रॉनिक्स, सूचना प्रौद्योगिकी एवं सूचना प्रौद्योगिकी समर्थित सेवाओं में निवेश की नीति, 2014-19 की अन्य कंडिकाएं अपरिवर्तनीय रहेगी.

4. उपरोक्त नीति के क्रियान्वयन में कठिनाईयों को दूर करने के लिये स्पष्टीकरण एवं निर्देश जारी करने हेतु इलेक्ट्रानिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग को प्राधिकृत किया जाता है.

5. उपरोक्त प्रोत्साहन/छूट/अनुदान की प्रदायगी दिनांक 28 अगस्त, 2017 से प्रदान की जायेगी.

6. इस नीति के अंतर्गत विद्यमान उत्पादनरत इकाईयों के विस्तारीकरण पर उपरोक्त प्रोत्साहन/छूट/अनुदान की पात्रता होगी.

नया रायपुर, दिनांक 31 अगस्त 2017

क्रमांक-एफ 4-12/56/2017/इ.सू.प्रौ/.—राज्य शासन एतद्द्वारा, "छत्तीसगढ़ संचार क्रांति योजना" (स्काई) अधिसूचित करता है—

1. **योजना का नाम**—"छत्तीसगढ़ संचार क्रांति योजना" (स्काई) होगा. इस योजना के अंतर्गत प्रत्येक ग्रामीण परिवार, शहरी गरीब परिवार एवं कॉलेज के युवाओं को नि:शुल्क मोबाईल फोन उपलब्ध कराये जाएंगे. परिवार में महिला होने की स्थिति में महिला को ही मोबाईल वितरीत किया जाएगा.

2. **योजना का उद्देश्य**—छत्तीसगढ़ संचार क्रांति योजना के प्रमुख उद्देश्य इस प्रकार हैं—

2.1 राज्य के मोबाइल कनेक्टिविटी से असंबद्ध विभिन्न क्षेत्रों में मोबाईल कनेक्टिविटी प्रदाय करने का प्रयास.

2.2 स्मार्ट फोन के उपयोग के माध्यम से राज्य में आर्थिक गतिविधि बढ़ाना.

2.3 मोबाइल के उपयोग से जेंडर सशक्तिकरण का कार्य करना.

2.4 जन धन, आधार और स्मोर्टफोन के माध्यम से सरकारी योजनाओं के लाभार्थियों के व्यापक स्तर पर प्रत्यक्ष लाभ हस्तांतरण लागू करना.

2.5 डिजिटल भुगतान और पहुंच के माध्यम से वित्तीय समावेश एवं बैकिंग सेवाओं का विस्तार करना.

2.6 सामान्य सेवा केंद्रों (सीएससी) के माध्यम से ऑनलाईन सेवाएं उपलब्ध कराना.

2.7 नागरिक, स्मार्ट फोन का उपयोग शासन में साझेदारी, शासकीय और निजी सेवाओं तक पहुंच के लिए कर सकें.

3. **योजना की अवधि—**

3.1 यह योजना दो चरणों में क्रियान्वित की जाएगी.

3.2 योजना के प्रथम चरण में वर्ष 2017-18 एवं 2018-19 में 1000 से अधिक जनसंख्या वाले सभी ग्रामीण परिवारों तथा 1000 से कम जनसंख्या वाले ऐसे सभी गांव जहां मोबाईल कवरेज पूर्ण या आंशिक रूप से उपलब्ध है, के ग्रामीण परिवारों, शहरी गरीब परिवारों एवं कॉलेज के युवाओं को स्मार्ट फोन प्रदान किया जाए.

3.3 योजना के द्वितीय चरण में वर्ष 2019-20 में 1000 से कम जनसंख्या वाले ऐसे गांव जहां मोबाईल कवरेज उपलब्ध नहीं है, के सभी ग्रामीण परिवारों को स्मार्ट फोन प्रदान किया जाए.

3.4 परिवार में महिला होने की स्थिति में महिला को ही मोबाईल वितरीत किया जाएगा.

4. **योजना का स्वरूप—**

4.1 योजना में प्रत्येक ग्रामीण परिवार की महिला प्रमुखों, शहरी गरीब परिवार की महिला प्रमुखों और कॉलेज के युवाओं को मुख्य धारा में लाने के लिए मोबाइल फोन वितरीत किये जाएंगे.

4.2 दूरसंचार सेवा प्रदाताओं द्वारा स्वयं के खर्च पर नेटवर्क विस्तारित करने का प्रयास किया जायेगा.

4.3 जिस हितग्राही को स्मार्ट फोन वितरित किया जाएगा, उसका फोन-नंबर पूर्व आवंटित होगा, यह आधार और बैंक खाता से भी जुड़ा होगा. इससे हितग्राही, फोन निरन्तर रखने हेतु प्रोत्साहित होगा.

4.4 राज्य के ग्रामीण क्षेत्रों में मोबाईल मरम्मत और रखरखाव का स्वरोजगार विस्तारित होगा.

4.5 योजना का क्रियान्वयन पारदर्शी प्रक्रिया के माध्यम से क्रियान्वयन एजेंसी चिप्स द्वारा किया जाएगा.

5. **योजना की लागत/बजट—**

5.1 योजना की अनुमानित लागत रु. 1230 करोड़ होगी.

5.2 योजना हेतु आवश्यक राशि राज्य शासन द्वारा इलेक्ट्रॉनिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग को उपलब्ध कराई जाएगी. विभाग, योजना का क्रियान्वयन चिप्स के माध्यम से करेगा.

5.3 योजना के क्रियान्वयन हेतु प्रदत्त राशि का उपयोगिता प्रमाण पत्र प्रदान करने का दायित्व चिप्स का होगा.

6. **भौतिक लक्ष्य—**

6.1 इस योजनांतर्गत भौतिक लक्ष्य निम्नानुसार है :—

| चरण (1) | प्राप्तकर्त्ता (2) | संख्या (3) | कुल (4) |
|---|---|---|---|
| प्रथम | सामाजिक आर्थिक जाति जनगणना 2011 के आधार पर चिन्हित ग्रामीण परिवार (1000 जनसंख्या एवं 1000 से कम जनसंख्या वाले ऐसे सभी गांव जहां मोबाईल कवरेज पूर्ण या आंशिक रूप से उपलब्ध वाले ग्रामों के ग्रामीण परिवार). | 40.1 लाख | 50.8 लाख |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| | नगरीय विकास विभाग द्वारा उपलब्ध कराई गई परिभाषा अनुसार चिन्हित शहरी गरीब परिवार. | 5.6 लाख | |
| | तकनीकी एवं गैर तकनीकी कालेज विद्यार्थी | 5.1 लाख | |
| द्वितीय | वर्ष 2019-20 (1000 जनसंख्या वाले ग्रामों के ग्रामीण परिवार). | 4.8 लाख | 4.8 लाख |
| | | **योग** | **55.6 लाख** |

7. **वित्तीय व्यवस्था—**

7.1 प्रथम चरण के लिए वार्षिक भौतिक और वित्तीय लक्ष्य—

| वितरण अवधि | स्मार्ट फोन की संख्या | वित्तीय लागत (करोड़ में) |
|---|---|---|
| वर्ष 2017-18 से 2018-19 | 50.8 लाख | 1128.00 करोड़ |

7.2 द्वितीय चरण के लिए भौतिक और वित्तीय लक्ष्य—

| वितरण अवधि | स्मार्ट फोन की संख्या | वित्तीय लागत (करोड़ में) |
|---|---|---|
| वर्ष 3 (2019-20) | 4.8 लाख | 102.00 |
| **योग** | **4.9 लाख** | **102.00** |

8. **योजना का क्रियान्वयन—**

8.1 छत्तीसगढ़ इन्फोटेक प्रमोशन सोसायटी (चिप्स) योजना के लिए क्रियान्वयन एजेंसी होगी. मोबाईल फोन का वितरण जिला कलेक्टर द्वारा राशन दुकान, पंचायत भवन अथवा सुविधानुसार अन्य निश्चित स्थान से किया जाएगा.

8.2 जिला कलेक्टर, वितरण योजना तैयार करने के लिए जिम्मेदार होंगे और समय पर वितरण सुनिश्चित करेंगे.

8.3 हितग्राहियों का चयन ग्रामीण क्षेत्र में पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग, शहरी क्षेत्र में नगरीय प्रशासन विभाग तथा कॉलेज में युवाओं का चयन उच्च शिक्षा विभाग द्वारा किया जाएगा.

8.4 जनसंपर्क विभाग द्वारा स्मार्ट फोन पर उपलब्ध कराये जाने वाले कंटेन्ट तैयार कराये जाएंगे.

8.5 खरीद, वितरण, रिपोर्टिंग और निगरानी के लिए चिप्स मानक ऑपरेटिंग प्रक्रिया (एसओपी) का विकास करेगा. जिला कलेक्टर एसओपी के अनुसार फोन वितरित करेंगे और वितरण की जानकारी के साथ हितग्राही का विवरण चिप्स को उपलब्ध करायेंगे.

8.6 हितग्राहियों की सूची www.chips.gov.in पर उपलब्ध कराई जायेगी.

8.7 मोबाइल आपूतिकर्त्ता के तकनीशियनों द्वारा मोबाईल मरम्मत/सेवा केन्द्र का संचालन एवं मोबाइल मरम्मत का प्रशिक्षण कौशल विकास, तकनीकी शिक्षा एवं रोजगार विभाग के माध्यम से किया जाएगा.

8.8 योजना के क्रियान्वयन हेतु चिप्स द्वारा परियोजना प्रबंधन इकाई (PMU) गठित की जायेगी.

8.9 योजना अंतर्गत टॉवर की स्थापना हेतु शासकीय भवनों की छत नि:शुल्क उपयोग करने की अनुमति संबंधित विभाग द्वारा इलेक्ट्रॉनिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग को प्रदान की जायेगी.

8.10 योजना अंतर्गत टॉवर की स्थापना हेतु राजस्व विभाग द्वारा इलेक्ट्रॉनिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग को शासकीय भूमि का नि:शुल्क आवंटन किया जाएगा.

8.11 परियोजना अंतर्गत दूरसंचार सेवा प्रदाताओं को नि:शुल्क राईट ऑफ वे (राष्ट्रीय राजमार्ग, वन एवं रेल्वे की भूमि छोड़कर) दिया जाएगा.

9. **उच्च अधिकार प्राप्त समिति की संरचना—**

9.1 योजना के प्रभावी क्रियान्वयन एवं मॉनिटरिंग के लिए मुख्य सचिव की अध्यक्षता में एक उच्च अधिकार प्राप्त समिति का गठन किया जाएगा, जो इस प्रकार होगी :—

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मुख्य सचिव | अध्यक्ष |
| 2. | अतिरिक्त मुख्य सचिव, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग | सदस्य |
| 3. | अतिरिक्त मुख्य सचिव, वाणिज्य एवं उद्योग विभाग | सदस्य |
| 4. | अतिरिक्त मुख्य सचिव, उच्च शिक्षा विभाग | सदस्य |
| 5. | प्रमुख सचिव, वित्त विभाग | सदस्य |
| 6. | प्रमुख सचिव, इलेक्ट्रॉनिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग | सदस्य |
| 7. | प्रमुख सचिव, तकनीकी शिक्षा विभाग | सदस्य |
| 8. | सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग | सदस्य |
| 9. | मुख्य कार्यपालन अधिकारी, चिप्स | सदस्य सचिव |
| 10. | अध्यक्ष की अनुमति से आवश्यकतानुसार सदस्य बढ़ाए जा सकेंगे | सदस्य |

9.2 उच्च अधिकार प्राप्त समिति के कार्य एवं दायित्व निम्नानुसार होंगे :—

9.2.1 योजना के क्रियान्वयन के लिए विस्तृत दिशा-निर्देश प्रदान करना.

9.2.2 योजना के लिए वित्तीय प्रबंधन करना.

9.2.3 योजना के अंतर्गत चिन्हित हितग्राहियों के अलावा किसी अन्य वर्ग को शामिल करने का अधिकार उच्च अधिकार प्राप्त समिति को प्राप्त होगा.

9.2.4 हितग्राहियों के चयन हेतु अर्हता एवं वितरण योजना का आवश्यकता के अनुसार संशोधन करना.

9.2.5 योजना के क्रियान्वयन और प्रगति की समीक्षा करना.

9.2.6 अंतर्विभागीय समन्वय करना.

10. **मॉनिटरिंग—**

10.1 इस योजना की निगरानी इलेक्ट्रॉनिक्स एवं सूचना प्रौद्योगिकी विभाग द्वारा की जाएगी.

10.2 परियोजना के प्रभावी कार्यान्वयन और निगरानी के लिए चिप्स परियोजना प्रबंधन इकाई (पीएमयू) स्थापित करेंगी.

10.3 परियोजना प्रबंधन इकाई इस योजना के लिए मानक संचालन प्रक्रिया (एसओपी) और अनुश्रवण प्रारूप का विकास करेगा.

10.4 योजना के क्रियान्वयन, स्पष्टीकरण एवं कठिनाईयों के निराकरण हेतु विस्तृत दिशा-निर्देश का संशोधन करने के लिए इलेक्ट्रॉनिक्स एंव सूचना प्रौद्योगिकी विभाग प्राधिकृत होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**संजय शुक्ला,** सचिव.

## राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला कोरबा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

कोरबा, दिनांक 26 अगस्त 2017

क्रमांक 11070/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोरबा | पाली | बतरा प.ह.नं. 13 | 5.66 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, कोरबा. | खारून व्यपवर्तन योजना के दॉयीं तट नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कटघोरा के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मो. कैसर अब्दुल हक,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 16 अगस्त 2017

क्रमांक 13139/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | मालखरौदा | नगझर प.ह.नं. 11 | 0.045 | कार्यपालन अभियंता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग क्र. 5 खरसिया, जिला-रायगढ़. | नगझर सब माइनर नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), सक्ती के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 18 अगस्त 2017

क्रमांक 08/अ-82/2014-15/13272.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | जांजगीर | गौद<br>प.ह.नं. 56 | 0.316 | कार्यपालन अभियंता, लोक निर्माण विभाग, चांपा संभाग चांपा (छ.ग.). | रोगदा बिरगहनी मार्ग निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. भारती दासन,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बस्तर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

जगदलपुर, दिनांक 16 अगस्त 2017

क्रमांक क/भू-अर्जन/04/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बस्तर | बास्तानार | बड़ेबोदेनार<br>प.ह.नं. 06 | 2.21 | उप मुख्य अभियंता (निर्माण) पूर्व तट रेल्वे, डी.आर.एस. काम्पलेक्स, डोन्डापरती, विशाखापटनम. | जगदलपुर से सिलक-झोड़ी तक डबल रेल लाईन निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व)/भू-अर्जन अधिकारी, तोकापाल/उप मुख्य अभियन्ता (निर्माण) पूर्व तट रेल्वे विशाखापटनम के कार्यालय में किया जा सकता है.

जगदलपुर, दिनांक 16 अगस्त 2017

क्रमांक क/भू-अर्जन/05/अ-82/2016-17.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बस्तर | बास्तानार | कावानार प.ह.नं. 10 | 0.08 | उप मुख्य अभियंता (निर्माण) पूर्व तट रेल्वे, डी.आर.एस. काम्पलेक्स, डोन्डापरती, विशाखापटनम. | जगदलपुर से सिलक-झोड़ी तक डबल रेल लाईन निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व)/भू-अर्जन अधिकारी, तोकापाल/उप मुख्य अभियन्ता (निर्माण) पूर्व तट रेल्वे विशाखापटनम के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**धनंजय देवांगन,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बलरामपुर-रामानुजगंज, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बलरामपुर-रामानुजगंज, दिनांक 29 जुलाई 2017

क्रमांक/8095/भू-अर्जन/कले./2017.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जावेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

### अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-बलरामपुर-रामानुजगंज
- (ख) तहसील-कुसमी
- (ग) नगर/ग्राम-शाहपुर, प.ह.नं. 05
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.663 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 98 | 0.121 |
| | 103 | 0.263 |
| | 164 | 0.024 |
| | 165/1 | 0.028 |
| | 165/2 | 0.065 |
| | 166/1 | 0.162 |
| योग | 6 | 0.663 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-बलरामपुर-चान्दो-कुसमी मार्ग पर रीगड़ नदी पर उच्चस्तरीय पुल एवं पहुंच मार्ग का निर्माण शाहपुर हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कुसमी के कार्यालय में किया जा सकता है.

बलरामपुर-रामानुजगंज, दिनांक 29 जुलाई 2017

क्रमांक/8096/भू-अर्जन/कले./2017.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जावेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-बलरामपुर-रामानुजगंज
- (ख) तहसील-कुसमी
- (ग) नगर/ग्राम-नवाडीहकला, प.ह.नं. 02
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.186 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 28/2 | 0.049 |
| | 30/2 | 0.105 |
| | 30/4 | 0.032 |
| योग | 3 | 0.186 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-चान्दो-करचा-छावरी मार्ग पर चेर्रा नाला पर उच्चस्तरीय पुल एवं पहुंच मार्ग का निर्माण नवाडीहकला हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कुसमी के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अवनीश कुमार शरण,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

# विभाग प्रमुखों के आदेश

## कार्यालय, कलेक्टर (खनिज) कबीरधाम, छत्तीसगढ़

कबीरधाम, दिनांक 12 सितम्बर 2017

क्रमांक/664/ख.लि./स्था./2017-18.—छ.ग. गौण खनिज नियम 2015 के उपनियम 33 के तहत सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि जिला कबीरधाम के निचे दि गई तालिका में घोषित क्षेत्र इस विज्ञप्ति के छ.ग. राजपत्र में प्रकाशन होने के 30 दिवस के पश्चात खनि रियायत हेतु उपलब्ध होगा.

| क्र. | जिला | तहसील | ग्राम/पटवारी हल्का नं. | खसरा क्र. | रकबा | खनिज | भूमि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| 1. | कबीरधाम | स. लोहारा | स. लोहारा प.ह.नं. 7 | 955/1 | 4.340 एकड़ (1.757 हे.) में से 4.250 एकड़ (1.720 हे.) | निम्न श्रेणी चूना पत्थर | भूमि स्वामी हक की निजी भूमि |

**नोट :—** वर्णित क्षेत्र पर श्री मो. बशीर निवासी स. लोहारा को दिनांक 22-09-2004 से 21-09-2014 तक 4.250 एकड़ क्षेत्र पर खदान स्वीकृत रही है. वर्तमान समय में लगभग पूर्ण विकसित खदान है.

**नीरज कुमार बंसोड़,**
कलेक्टर.

## कार्यालय मुख्य निर्वाचन पदाधिकारी, छत्तीसगढ़
### शास्त्री चौक, पुराना मंत्रालय परिसर, रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 जून 2017

फा.क्र-18/03/निर्वाचन याचिका/2017/616.—लोक प्रतिनिधित्व अधिनियम, 1951 (1951 का 43) की धारा 106 के अनुसरण में भारत निर्वाचन आयोग द्वारा निर्वाचन अर्जी संख्या-14/2014 में दिए गए उच्च न्यायालय, छत्तीसगढ़, बिलासपुर के आदेश दिनांक 19 जुलाई, 2016 को प्रकाशित करने वाली अधिसूचना को राज्य के शासकीय राजपत्र में सर्वसाधारण की जानकारी हेतु एतद् द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

हस्ता./-
(डी. डी. सिंह)
मुख्य निर्वाचन पदाधिकारी

## भारत निर्वाचन आयोग
### निर्वाचन सदन, अशोक रोड, नई दिल्ली-110001

नई दिल्ली, तारीख 14 जून, 2017—24 ज्येष्ठ, 1939 (शक)

सं. 82/छ.ग.-लो.स./(14/2014)/2017.—लोक प्रतिनिधित्व अधिनियम, 1951 (1951 का 43) की धारा 106 के अनुसरण में, निर्वाचन आयोग एतद्द्वारा निर्वाच अर्जी सं. 14/2014 में दिये गये उच्च न्यायालय, छत्तीसगढ़, बिलासपुर के तारीख 19 जुलाई, 2016 के आदेश को प्रकाशित करता है.

HIGH COURT OF CHHATTISGARH, BILASPUR

E.P. No. 14 of 2014

**PETITIONER** : 1. Ajit Pramod Kumar Jogi S/o K. P. Jogi Aged About 68 Years R/Anugrah, Sagun Bunglow, Civil Lines, Raipur (C.G.)

**VERSUS**

RESPONDENTS : 1. Chandulal Sahu S/o Late Punitram Sahu Aged About 54 Years R/o Shivaji Chowk, Aamapara, Rajim, Distt. Gariyaband C.G.

2. Kanhaiyalal Sahu S/o Mohanlal Sahu Aged About 51 Years R/o Ramsagarpara, Aamatalab Road, Dhamtari, Distt. Dhamtari C.G.

3. Smt. Abha Pandey W/o Purushottam Pandey Aged About 32 Years R/o Professors Colony, Street No. 15, Sector-3, Raipur C.G.

4. Smt. Kumari @ Preeti Dhruv D/o Pankuram Aged about 33 Years W/o Jai Prakash Dhruv, R/o Hardi, Post-Ghonch, Tah. Pithora, Distt. Mahasamund C.G.

5. Mohanlal Patel S/o Jaijai Patel Aged About 51 Years R/o Bajibahal, Post-Singhora, Tah. Saraipali, Distt. Mahasamund C.G.

6. Laxman Masturiya S/o Kundan Das Masturiya Aged About 64 Years R/o Sector-1, Durga Chowk, House No. 160, Professors Colony, Raipur C.G.

7. Shridhar Chandrakar S/o Manharan Lal Chandrakar Aged About 42 Years R/o Ward No. 13, Purani Basti, Kurmipara, Jagannathi Chowk, Mahasamund C.G.

8. Gangadhar Patel S/o Bodhram Patel Aged About 53 Years R/o Chuipali, Post-Singhora, Via-Saraipali, Distt. Mahasamund C.G.

9. Chanduram Sahu S/o Nakul Sahu Aged About 56 Years R/o Ghonch, Tah. Pithora, Distt. Mahasamund C.G.

10. Chanduram Sahu S/o Rambharosa Sahu Aged About 58 Years R/o Durgpali, Tah. Pithora, Mahasamund C.G.

11. Chandu Ram Sahu S/o Pilauram Sahu Aged About 60 Years R/o Tundra, Post-Tundra, Distt. Baloda Bazar C.G.

12. Chandu Lal Sahu S/o Awadha Ram Sahu Aged About 25 Years R/o Garhsivni, Tah. Mahasamund, Distt. Mahasamund C.G.

13. Chadu Lal Sahu S/o Tiju Ram Aged About 26 Years R/o Bhatigarh, Post-Bhatigarh, Thana-Mainpur, Distt. Gariyaband C.G.

14. Chandulal Sahu S/o Parmanand Sahu Aged About 61 years R/o Toulidih, Tah. Bhatgaon, Distt. Baloda Bazar C.G.

15. Chandulal Sahu S/o Balchand Sahu Aged About 32 Years R/o Manjitha, Tah. Aarang, Distt. Raipur C.G.

16. Chandulal Sahu S/o Somelal Sahu Aged About 40 Years, R/o Goindra, Post-Goindri, P.S. Pathariya, Distt. Mungeli C.G.

17. Champalal Patel S/o Somnath Patel Aged About 47 Years R/o Mararkasi Bahra, P..O. Charoda Bandh, Tah. Bagbahra, Distt. Mahasamund C.G.

18. Chandulal Sahu S/o Nathuram Sahu Aged About 40 Years R/o Tarpongi, Post-Mohandi, Distt. Mahasamund C.G.

19. Chandulal Sahu S/o Sonulal Sahu Aged About 42 Years R/o Temri, Tah. Dharsiwa, Distt.-Raipur C.G.

20. Dev Prasad Kelkar S/o Kodu Kelkar Aged About 50 Years R/o Barekelkala, Post-Bartora, Mahasamund C.G.

21. Motilal Sahu S/o Bajarharam Sahu Aged About 35 Years R/o Bauli, Tah. Pathariya, Distt. Mungeli C.G.

22. Motilal Sahu S/o Sonlal Sahu Aged about 35 Years R/o House No. 295g. Naya Mangal Bazaar, Gudhiyari, Raipur C.G.

23. Rupanand Sui S/o Gourango Sui Aged About 38 Years R/o Village-Rajasewaiya, Khurd, Tah. Pithora, Distt. Mahasamund C.G.

24. Vijay Kumar Patel S/o Santosh Patel Aged About 44 Years R/o Rimji, Post-Kalenda, Saraipali, Distt, Mahasamund C.G.

